ॐ

# कल्याण



भगवती गीता

वक्त्राणि पञ्च जानीहि पञ्चाध्यायाननुक्रमात् ।
दशाध्यायाः भुजाश्चैकमुदरं द्वौ पदाम्बुजे ॥
एवमष्टादशाध्यायी वाङ्मयी मूर्तिरैश्वरी ।
जानीहि ज्ञानमात्रेण महापातकनाशिनी ॥

वर्ष १४

अङ्क १

दुर्गतिनाशिनि दुर्गा जय जय, कालविनाशिनि काली जय जय।
उमा रमा ब्रह्माणी जय जय, राधा सीता रुक्मिणि जय जय॥
साम्ब सदाशिव साम्ब सदाशिव साम्ब सदाशिव जय शंकर।
हर हर शंकर दुखहर सुखकर अघ-तमहर हर हर शंकर॥
हरे राम हरे राम राम राम हरे हरे। हरे कृष्ण हरे कृष्ण कृष्ण कृष्ण हरे हरे॥
जय जय दुर्गा जय मा तारा। जय गणेश जय शुभ आगारा॥
जयति शिवा-शिव जानकि-राम। गौरीशंकर सीताराम॥
जय रघुनन्दन जय सियराम। व्रज-गोपी-प्रिय राधेश्याम॥
रघुपति राघव राजा राम। पतितपावन सीताराम॥

[ प्रथम संस्करण ५०६०० ]

**Approved by the Directors of Public Instruction, United Provinces, Bihar, Orissa, Assam, Bombay Presidency and Central Provinces.**

**कोई सज्जन विज्ञापन भेजनेका कष्ट न उठावें।**
कल्याणमें बाहरके विज्ञापन नहीं छपते।

**समालोचनार्थ पुस्तकें कृपया न भेजें।**
कल्याणमें समालोचनाका स्तम्भ नहीं है।

**Foreign subscription: Annual 10 Shillings.**
**Gita-Tattvanka 9 Sh. Bound 10 Sh.**
**Ordinary Issues 7 As. or 8 d.**

वार्षिक मूल्य
भारतमें ४=)
विदेशमें ६।|=)
(१० शिलिङ्ग)

जय पावक रवि चन्द्र जयति जय। सत् चित् आनँद भूमा जय जय॥
जय जय विश्वरूप हरि जय। जय हर अखिलात्मन् जय जय॥
जय विराट जय जगत्पते। गौरीपति जय रमापते॥

गीतातत्त्वांकका
मूल्य तीनों
खण्डोंका ४)
विदेशमें
साधारण प्रति
विदेशमें

Edited by H. P. Poddar and C. L. Goswami, M. A., Shastri.
Printed and Published by Ghanashyamdas Jalan at the Gita Press, Gorakhpur, U.P. (Ind

## कल्याणप्रेमियों और ग्राहकोंसे निवेदन

(१) 'गीतातत्त्वांक' इस बार पहलेके सब विशेषांकोंसे बड़ा हो गया है और इसमें चित्र तथा लेख भी संख्यामें और महत्त्वमें अपनी विशेषता रखते हैं। तीनों खण्डोंमें सब मिलकर १२३२ पृष्ठ होंगे। प्रथम खण्डमें ही १०७२ पृष्ठ हैं। गतवर्ष लगभग ५२३०० ग्राहक थे। यह सोचकर, कि शायद ग्राहक घट जायँ गीतातत्त्वांक ५०६०० ही छापा गया है परन्तु ग्राहकोंके रुपये और नयी माँगें जिस परिमाणमें आ रही हैं, उसे देखते यह अनुमान होता है कि सम्भवतः माँग बहुत ज्यादा रहेगी। ऐसी अवस्थामें पुराने और नये ग्राहकोंको तुरन्त रुपये भेजकर 'गीता-तत्त्वांक' मँगवा लेना चाहिये।

(२) ध्यान रहे कि विषय, सरल भाषा, कलेवर और चित्रोंकी दृष्टिसे 'गीतातत्त्वांक' धर्मार्थ बाँटने, इनाममें देने, उपहार देने और संग्रहालय-पुस्तकालय आदिमें रखनेके लिये बहुत ही उपयोगी है। इसमें आये हुए भगवान्‌के दिव्य वचनोंके अनुसार भगवच्चिन्तन, तत्त्वविचार और तदनुकूल अपना जीवन बनानेवाले भाग्यवान् नर-नारी तो शान्तिमय जीवन बिताते हुए मनुष्यजन्मके परम लाभ भगवत्साक्षात्कारको सहज ही प्राप्त कर सकते हैं।

(३) इतना बड़ा और बहुमूल्य 'गीतातत्त्वांक', जो हजार-दो हजार प्रति अलग छापनेपर दस रुपयेसे कममें नहीं पड़ सकता, वही चार रुपयेमें दिया जा रहा है। जो सज्जन ४≡) चार रुपये तीन आने भेजकर ग्राहक बन जायँगे, उन्हें 'गीतातत्त्वांक' तीनों खण्डोंके अलावा सिर्फ ≡) तीन आनेमें ही नौ महीनेतक प्रतिमास अरसी पृष्ठका रंगीन चित्रसहित 'कल्याण' और मिलता रहेगा। इसलिये 'गीतातत्त्वांक' अलग न लेकर ग्राहक ही बनना चाहिये।

(४) पोस्टआफिस एक दिनमें १००० रजिस्टर्ड पैकेटसे अधिक प्रायः नहीं लेती। इसलिये जिन ग्राहकोंके रुपये हमें मिल चुके हैं, उन सबको हम एक साथ 'गीतातत्त्वांक' नहीं भेज सकते। ग्राहक महानुभाव हमारी इस लाचारीके लिये कृपापूर्वक क्षमा करें।

(५) जिन महानुभावोंने ४≡) मनीआर्डरसे नहीं भेजे हैं, उनकी सेवामें 'गीतातत्त्वांक' शीघ्र ही वी० पी०से भेजा जानेवाला है परन्तु वी० पी० जानेमें कई सप्ताहोंकी देर हो सकती है। अतएव इस सूचनाको पढ़ते ही जो सज्जन ४≡) मनीआर्डरसे तुरन्त भेज देंगे, उन्हें 'गीतातत्त्वांक' जल्दी मिल सकेगा।

(६) किसी भी कारणवश जिन सज्जनको ग्राहक न रहना हो वे कृपा करके एक कार्ड लिखकर डाल दें ताकि वी० पी० न भेजी जाय। तीन पैसेके खर्च और थोड़े-से परिश्रमसे 'कल्याण-कार्यालय' आठ आने डाक-खर्चके नुकसानसे बच जायगा।

(७) जिन सज्जनोंके नाम वी० पी० जायगी, हो सकता है उनमेंसे कुछ सज्जन इधरसे वी० पी० जानेके समय ही उधरसे रुपये मनीआर्डरसे भेज दें। ऐसी हालतमें उन सज्जनोंसे प्रार्थना है कि वे वी० पी० लौटावें नहीं, वहीं रोक रक्खें और हमें तुरन्त कार्ड लिखकर सूचना दें। रुपये आ गये होंगे तो हम उन्हें फ्री-डिलेवरी देनेके लिये वहाँके पोस्टमास्टरको लिख देंगे। यदि 'गीतातत्त्वांक' रजिस्टरीसे चला जाय और वी० पी०से भी अंक पहुँचे तो भी कृपया वी० पी० लौटावें नहीं। चेष्टा करके कृपया दूसरा नया ग्राहक वहीं बनाकर वी० पी० छुड़ानेकी कृपा करें और नये ग्राहकका नाम-पता साफ-साफ लिख भेजनेकी कृपा करें। कई महानुभाव ऐसा करते भी हैं। हम उनके हृदयसे कृतज्ञ हैं।

व्यवस्थापक—कल्याण, गोरखपुर

# ग्राहकोंको आवश्यक सूचना

( १ ) कल्याणके ग्राहकोंमें ऐसे अनेक सज्जन हैं जिन्हें समय-समयपर कार्यवश एक स्थानसे दूसरे स्थानपर जाना पड़ता है। ऐसी हालतमें वे जिस स्थानपर 'कल्याण' मँगाते हैं, नये वर्षकी वी० पी० पहुँचनेके समय कदाचित् वे वहाँ नहीं रहते और इससे वह वी० पी० उनके नये स्थानसे छूटकर आती है। हमें यह तो मालूम हो जाता है, कि वी० पी० किस पोस्ट-आफिससे छूटी है, परन्तु वे ग्राहक उस नये स्थानमें कबतक रहेंगे, वहाँका मकान-नम्बर, मुहल्ला आदि पूरा पता क्या है, अगले अङ्क किस पतेपर भेजे जायँ, इन बातोंका कोई पता नहीं लगता। ऐसी अवस्थामें खो जानेके डरसे अगले महीनेके अङ्कोंको हम रोक रखते हैं और पीछे उनका पत्र मिलनेपर भेजते हैं। इसलिये निवेदन है कि वी० पी० छुड़ाते ही वे सज्जन तुरन्त सूचना भेज दें कि आगेसे उनका 'कल्याण' किस पतेपर और कहाँ भेजा जाय।

( २ ) कई बार ऐसा होता है कि 'कल्याण' मँगवाते समय ग्राहक जो नाम लिखते हैं, बीचमें कभी कोई शिकायत वगैरह करते समय भूलसे उसमें कुछ परिवर्त्तन हो जाता है। जैसे—पहले पूरा नाम लिखा वह याद नहीं रहा, इससे सरनाम अर्थात् 'रामचन्द्र'की जगह 'आर० सी०' लिख दिया; पहले एक अपना ही नाम लिखा गया, पीछेसे दो भाइयोंका या फर्मका नाम लिख दिया। यद्यपि बहुत काम रहनेसे इस तरहकी भूल हो ही जाती है, परन्तु हमारे यहाँ अक्षरोंके क्रमसे ग्राहकोंके नामोंकी सूची रहनेके कारण हमें ढूँढ़नेमें बड़ी दिक्कत होती है, इसीलिये तुरन्त हम उनकी शिकायतको दूर नहीं कर पाते। अतएव 'नाम' सदा वही लिखना चाहिये जो सबसे पहले लिखा गया था।

( ३ ) गाँवोंमें पोस्ट-आफिस नहीं होती, ऐसी हालतमें नजदीकके डाकघरके पतेसे डाक मँगवानी पड़ती है और उसी पोस्ट-आफिसका नाम ग्राहक सज्जन हमको लिखते हैं। लेकिन जरा-सा भी फर्क रह जानेपर उसीसे मिलते-जुलते नामवाली दूसरी पोस्ट-आफिसके पतेपर 'कल्याण' चला जाता है। इसलिये पोस्ट-आफिसका नाम अंग्रेजीमें सावधानीसे अक्षरोंको देखकर लिख दिया जाय तो ऐसी भूल प्रायः नहीं होगी। पोस्ट-आफिसके नामके साथ जिला जरूर लिखना चाहिये क्योंकि एक ही नामकी पोस्ट-आफिस कई जिलोंमें होती हैं।

नयी पोस्ट-आफिस खुली हो तो उसका नाम तो जरूर ही अंग्रेजी अक्षरोंमें लिख देना चाहिये, क्योंकि नयी पोस्ट-आफिसका नाम पोस्टल गाइडमें नये संस्करणसे पहले नहीं छपता।

( ४ ) थोड़े दिनोंके लिये दूसरी जगह जाना हो और कोई अड़चन न हो तो पता नहीं बदलवाना चाहिये। अङ्क न मिलनेकी सम्भावना हो अथवा पता निश्चित न हो तो हमें सूचना देकर आवश्यकतानुसार एक-दो महीनेके लिये अङ्क रोकवा देना चाहिये और निश्चित स्थानपर पहुँचते ही सूचना दे देनी चाहिये, जिससे अङ्क भेज दिये जायँ। बिना सूचनाके रुके हुए अङ्क नहीं जा सकेंगे।

पता बदलवाना आवश्यक ही हो तो ठीक समयपर सूचना दे देनी चाहिये। सूचनामें अपना पुराना नाम-पता और नया पूरा पता ( घरनम्बर, मुहल्ला, गाँव, पोस्ट-आफिस, जिला और प्रान्त ) अंग्रेजी या हिन्दीमें साफ-साफ और शुद्ध लिख देना चाहिये।

( ५ ) पत्र-व्यवहारके समय अपना पूरा सही नाम ( जिस नामसे 'कल्याण' जाता है ) पता और ग्राहक-नम्बर जरूर-जरूर लिखना चाहिये और किसी पहले भजे हुए पत्रकी कोई बात दोहरानी हो तो उसे फिरसे खुलासा लिख देनी चाहिये।

( ६ ) रुपये भेजते समय मनीआर्डरके कूपनमें नाम, पूरा पता, पोस्ट-आफिस और जिला तथा रुपये किसलिये भेजते हैं वह बात अवश्य-अवश्य लिख देनी चाहिये। यदि पुराने ग्राहक हैं तो ग्राहक-नम्बर जरूर लिखना चाहिये। ग्राहक-नम्बर कदाचित् न याद हो तो कम-से-कम 'पुराने ग्राहक' इतना वाक्य तो अवश्य लिख देना चाहिये। जो पहले-पहल नये ग्राहक बनते हैं, वे 'नया ग्राहक' वाक्य कूपनमें जरूर लिख दें।

( ७ ) 'कल्याण'के साधारण अङ्क हर महीने प्रायः ५-६ तारीखतक सबको भेज दिये जाते हैं; यदि १५ तारीखतक न मिले तो तुरन्त सूचना देनी चाहिये।

कभी-कभी ग्राहक महोदयके न मिलनेपर पोस्ट-आफिसवाले उनका अंक लौटा देते हैं और वैसी अवस्थामें अंक खो जानेके डरसे उनके नाम जानेवाले 'कल्याण' को हम रोक लेते हैं, इसलिये १५ तारीखके बाद उस महीनेका अंक न मिलनेपर अवश्य ही सूचना देनी चाहिये।

( ८ ) सारी शिकायतें अधिकांशमें नाम-पता आदि ठीक याद न रहने और हमारे यहाँ उसीके अनुसार गड़बड़ी हो जानेसे ही प्रायः होती हैं। इसलिये नीचे हम एक नक्शा छाप रहे हैं। 'कल्याण' पहुँचते ही लिफाफेपर छपा हुआ नाम पता और ग्राहक-नम्बर पढ़कर उसीके अनुसार नक्शेके खानोंको भर लें। नाम-पते आदिमें कोई भूल हो तो उसे सुधार कर खानें भरें, परन्तु उसकी सूचना तुरंत हमें दे दें। इसीके साथ-साथ नक्शेके दूसरे सब खानें भी यथायोग्य यथासमय भरकर रक्खें। यदि इस प्रकार 'गीता तत्त्वांक' में सब बातें लिखी रहेंगी, तो समयपर हमें पत्र लिखनेमें बड़ा सुभीता होगा और शिकायत बहुत जल्दी दूर हो सकेगी।



ग्राहक-नम्बर .................... नाम ....................

पता .................... गाँव ....................

पो० आ० .................... जिला .................... प्रान्त ....................

रुपये भेजनेकी तारीख .................... मनीआर्डर-रसीद नं० ....................

रसीदकी डिलेवरीकी तारीख .................... रजिष्टर्ड पैकट नं० ....................

रजिष्ट्रीद्वारा विशेषाङ्क मिलनेकी तारीख ....................

अथवा

वी० पी० नम्बर .................... और वी० पी० छुड़ानेकी तारीख ....................

व्यवस्थापक—कल्याण, गोरखपुर

श्रीहरिः

# लेख, सन्देश, उद्गार और टीकाकी सूची

पृष्ठ-संख्या

## ७६–श्रीमद्भगवद्गीता

### प्रथम अध्याय



### दूसरा अध्याय



पृष्ठ-संख्या



### तीसरा अध्याय



### चौथा अध्याय



### पाँचवाँ अध्याय

# पद्य-सूची

# चित्र-सूची

## इकरंगे



## इकरंगे (लाइन)

श्रीहरिः

# गीता-प्रचार

श्रीगीतातत्त्वाङ्कके पाठक यह जानकर प्रसन्न होंगे कि पिछले पन्द्रह वर्षके अल्प समयमें ही गीताप्रेसमें लगभग तेरह लाख गीताएँ छप चुकी हैं। अलग-अलग विवरण इस प्रकार है—

१२, २५० श्रीमद्भगवद्गीता शाङ्करभाष्य हिन्दी-अनुवादसहित—सचित्र; मूल्य साधारण जिल्द २॥), कपड़ेकी जिल्द २।॥); चतुर्थ संस्करण; साइज २२×२९, ८ पेजी, पृष्ठ ५१९; चिकना मोटा कागज, शुद्ध छपाई, विशेष बात—भाष्यमें आये हुए उद्धरणोंके अंक परिश्रमपूर्वक खोजकर दिये गये हैं। अन्तमें गीताके समस्त पदोंकी सूची भी जोड़ दी गयी है। अनुवादक हैं— श्रीहरिकृष्णदासजी गोयन्दका।

६६, ००० श्रीमद्भगवद्गीता मूल, पदच्छेद, अन्वय और सरल भाषाटीकासहित—सचित्र, मूल्य सजिल्द १।) नवाँ संस्करण; सा० १८×२२, आठ पेजी, पृष्ठ ५७०, चिकना मोटा कागज, साफ-शुद्ध छपाई। इसमें गीताके प्रधान विषयोंकी सूची, प्रत्येक श्लोकके विषयकी सूची एवं त्यागसे भगवत्प्राप्तिनामक निबन्ध भी लगाया गया है। अर्थ बहुत ही सरल ढंगसे सजाकर सबके समझने योग्य किया गया है। इतनी सस्ती गीता शायद ही और मिलेगी।

५, ००० श्रीमद्भगवद्गीता—गुजराती अनुवादसहित; सब बातें १।) वाली हिन्दी गीताकी तरह। गुजराती भाइयोंके बड़े ही कामकी है। मूल्य १।) इसका संस्करण समाप्त हो चुका है, पुनर्मुद्रण होनेपर ही प्राप्त हो सकेगी।

२, ००० श्रीमद्भगवद्गीता—मराठी अनुवादसहित; इसमें भी सभी विषय १।) वाली हिन्दी गीताकी तरह हैं। अनेक विद्वानोंने इसकी प्रशंसा की है। मूल्य १।)

२७, ००० श्रीमद्भगवद्गीता—सभी विषय १।) वाली गीताकी तरह। कागज पतला और साइज छोटा एवं अक्षर महीन हैं। मू० ॥≥), सजिल्द ॥।≈), चतुर्थ संस्करण, साइज २२×२९, १६ पेजी, पृष्ठ ४६८, इसमें गीताके प्रधान विषय प्रत्येक अध्यायके प्रारम्भमें एवं प्रत्येक श्लोकका विषय उसी श्लोकके पास ही छापा गया है। कम दामके खयालसे यह बड़ी अच्छी है।

४, ००० श्रीमद्भगवद्गीता—बंगला अनुवादसहित। सभी बातें ॥≥) वाली हिन्दी गीताकी तरह। कागज अच्छा, छपाई साफ, बंगला जाननेवालोंके कामकी है। मूल्य ॥।) सजिल्द १)

१५, २५० श्रीमद्भगवद्गीता गुटका—(पाकेट साइज), हमारी १।) वाली गीताकी ठीक नकल, साइज २२×२९, ३२ पेजी, पृष्ठ-संख्या ५८८, दूसरा संस्करण। सजिल्द, मू० ॥)

१५, २५० श्रीमद्भगवद्गीता—मूल श्लोक और सरल अर्थसहित, सचित्र, मोटे अक्षर, मूल्य ॥) सजिल्द ॥≥), चतुर्थ संस्करण आकार २०×३०, १६ पेजी, पृष्ठ ३१६, चिकना कागज, विशेषता— गीताजीके प्रधान विषयोंकी अनुक्रमणिका और त्यागसे भगवत्प्राप्तिनामक निबन्धसहित।

३०, ००० श्रीमद्भगवद्गीता—मूल श्लोकमात्र, मोटे अक्षर, पाठ करनेवालोंके लिये बड़े कामकी है। मूल्य।≈) सजिल्द।≥), छठा संस्करण, आकार २२×२९, १६ पेजी, गुटकेकी तरह खुलनेवाले ९६ पृष्ठ।

१, ७६, ७५०

१, ७६, ७५०

| | |
|---|---|
| ३४, ००० | श्रीमद्भगवद्गीता—केवल भाषा, साधारण मोटे अक्षर, संस्कृत न पढ़ सकनेवालोंके लिये। मूल्य ।) मात्र, सजिल्द ।=), आकार २०×३०, १६ पेजी, पृष्ठ २००, छठा संस्करण, अन्तमें गीताकी श्लोक-सूची भी दी गयी है। |
| ५, २५० | श्रीमद्भगवद्गीता भाषा—प्रत्येक अध्यायके माहात्म्यसहित (गुटका), साइज २२×२९—३२ पेजी साइज, पृष्ठ ४००, प्रथम संस्करण, मूल्य ।) सजिल्द ।-) |
| १०, ००० | श्रीमद्भगवद्गीता—(पञ्चरत्न)—अर्थात् श्रीमद्भगवद्गीता माहात्म्यादिसहित, श्रीविष्णुसहस्रनाम, श्रीभीष्मस्तवराज, श्रीअनुस्मृति और श्रीगजेन्द्रमोक्ष मूल, सचित्र, पृष्ठ ३२८, सजिल्द मूल्य ।) |
| ५, ६०, ००० | श्रीमद्भगवद्गीता—मूल श्लोक और साधारण भाषाटीकासहित, आकार छोटा २२×२९, ३२ पेजी; पृष्ठ ३५२, मूल्य =)॥ सजिल्द ≡)॥, ऊपर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजीका चित्र भी है। गीता-महिमा, गीताके प्रधान विषयोंकी सूची, त्यागसे भगवत्प्राप्तिनामक लेखसहित। संस्करण सोलहवाँ, पाठ करने, बाँटने, दान देने, पढ़ानेके लिये बड़ी उत्तम है। |
| ९०, ००० | श्रीमद्भगवद्गीता—मूल श्लोकमात्र, बहुत छोटा २×२॥ इञ्च साइज, छठा संस्करण, पृष्ठ २९६, सजिल्द, सचित्र, इतनी छोटी होते हुए भी छपाई साफ, सुन्दर और पढ़ने योग्य है। मूल्य =) मात्र। गीता-माहात्म्य, करन्यास, ध्यान आदि भी छापे गये हैं। |
| १, ६८, ००० | श्रीमद्भगवद्गीता और श्रीविष्णुसहस्रनाम—मूल श्लोकमात्र, चार सादे चित्र, साइज ३२ पेजी, पृष्ठ १३२, चिकना कागज, सजिल्द, मूल्य -)॥ मात्र, पन्द्रहवाँ संस्करण। केवल पाठके लिये बहुत अच्छी है। |
| ५, २५० | श्रीमद्भगवद्गीता—श्रीकृष्ण-विज्ञान अर्थात् मूल श्लोक और हिन्दी-पद्यानुवाद, सचित्र, मूल्य ॥।) सजिल्द १), पृष्ठ २५०, इस पद्यानुवादकी प्रशंसा बड़े-बड़े धुरन्धर विद्वानोंने की है। |
| १, ६५, ००० | गीता-डायरी—इसमें हिन्दी, अंग्रेजी, बंगला, पंजाबी तारीख और पञ्चाङ्गके साथ ही संक्षेपसे त्योहार भी छापे जाते हैं। गीता १८ अध्याय सम्पूर्ण तो रहती ही है। सन् १९२७से१९३९ तक इसकी एक लाख पैंसठ हजार प्रतियाँ छप चुकी हैं। |

१२, १४, २५०

इनके अतिरिक्त एक २) की गीता और एक ॥) की गीता एवं एक मूल गीता जिनके संस्करण अब बन्द हो गये हैं और एक दो पेजी गीता -) वाली इन सबको मिलानेसे यह संख्या और भी बढ़ जाती है। गीतामें भक्तियोग, गीतानिबन्धावलि, गीतोक्त सांख्ययोग और निष्काम कर्मयोग, गीताका दूसरा अध्याय, सूक्ष्म विषय, प्रधान विषय, गजल गीता, सप्तश्लोकी गीता आदि गीतासम्बन्धी साहित्यका अलग प्रचार होता रहा है।

---

# श्रीगीता-परीक्षा

हमारे देशमें इन दिनों हलके साहित्यका प्रचार बड़े जोरोंसे हो रहा है और उससे जो बुरा फल मिल रहा है, वह किसीसे छिपा नहीं है। इस दुरवस्थाका कारण यही है कि हम जन-समाजमें सुविचारणीय एवं सुसंस्कृत ग्रन्थोंका प्रचार करनेकी ओरसे उदासीन हैं। फलतः जन-समाजमें जैसा साहित्य प्रचलित हो रहा है, वैसी ही उसकी मनोवृत्ति हो रही है। आजकलके अधिकांश लोगोंमें विद्यमान निराशाभाव, अधैर्य, अनुत्साह, आलस्य तथा मानवीय उन्नतिकी जड़ सात्त्विकताको छिन्न-भिन्न करनेवाले अन्यान्य अवगुणोंका प्राधान्य जन-समाजकी वर्तमान अधोगतिका प्रमाण है। इसी परिस्थितिको सुधारनेके उद्देश्यसे कई वर्षों पूर्व श्रीगीता-परीक्षा-समितिकी स्थापना की गयी थी। हमने सोचा था कि श्रीगीता-परीक्षाके द्वारा श्रीगीता-जैसा अलौकिक ग्रन्थ विशेषकर नवयुवकोंके हाथोंमें पहुँच सकेगा और वे उससे शिक्षा प्राप्त करके अपना तथा समाजका कल्याण करेंगे। परन्तु खेद है कि अपने इस प्रयत्नमें हमें जैसी सफलता मिलनी चाहिये, वैसी अभी नहीं मिली है। इसका कारण यही प्रतीत होता है कि हमें इस कार्यमें देशके सभी बड़े-बड़े विद्वान् एवं धार्मिक पुरुषोंका आशीर्वाद और सहयोग उचितमात्रामें प्राप्त नहीं है। अवश्य ही इसमें हमारी त्रुटियाँ भी कारण होंगी। अतएव हम अपनी त्रुटियोंके लिये सबसे क्षमा माँगते हैं और यह प्रार्थना करते हैं कि हमारी त्रुटियोंकी ओर ध्यान नहीं दिया जाय। श्रीगीताके प्रचारका कार्य ऐसा है, जिनमें सभी विद्वान् महानुभावोंकी कृपापूर्ण सहायताकी बड़ी आवश्यकता है। यदि सभी धर्मप्रेमी विद्वान् महानुभाव अपने-अपने यहाँकी सभा-संस्थाओंमें श्रीगीता-जैसे उपयोगी ग्रन्थ-रत्नको प्रचलित करके इसे छात्रों और अन्य पुरुषोंके हाथोंतक पहुँचानेके कार्यमें हमारी सहायता करेंगे तो सचमुच देशका बड़ा उपकार होगा। गीताका अध्ययन और तदनुसार आचरण तो महान् लाभकारक है ही, उसका कण्ठाग्र करना भी बहुत उपकारी है।

आजसे कुछ समय पहले श्रीगीता-परीक्षाके सम्बन्धमें श्रीगीताके प्रख्यात प्रेमी महात्मा गांधीजीसे सम्मति ली गयी थी। उस समय जिन सज्जनने महात्माजीसे पूछा था उन्होंने हमें इस प्रकार लिखा था—

'बापूजीका ( महात्माजीका ) दृढ़ मत है कि पाठ्यक्रममें गीताके कुछ अध्यायों या अधिकांश अध्यायोंको कण्ठाग्र करने-करानेपर जोर देना, उसे अनिवार्य बनाना अत्यन्त आवश्यक है। विकल्प रखनेकी कल्पना तो उन्हें जरा भी पसन्द नहीं। विकल्प बनाना गीताको ही विकल्प बनाने-जैसा है।.........हरेक धर्म और सम्प्रदायमें उस-उस धर्मके धर्म-ग्रन्थोंके कुछ या अधिक भागको कण्ठाग्र करनेकी परम्परा चली आयी है और मूलतः यह परम्परा बड़ी उपयोगी तथा संस्कारदायिनी है, अतः गीता-परीक्षा-समितिके लिये यह आवश्यक है कि वह संशोधित नियमावलीमें गीताको कण्ठस्थ करना अनिवार्य ही रक्खे।'

श्रीगीताको अनिवार्यरूपसे कण्ठाग्र करानेके सम्बन्धमें भी पूज्य महात्माजीका यह मत है। तब उसकी शिक्षाके प्रचारके लिये तो कहना ही क्या है? क्या ही अच्छा हो कि भारतका उपकार चाहनेवाले सभी प्रभावशाली एवं विद्वान् पुरुषोंकी ओरसे हमें ऐसा ही क्रियात्मक प्रोत्साहन मिले। श्रीगीताकी शिक्षाओंद्वारा ही जन-समाजके वर्तमान निराशापूर्ण एवं निष्क्रिय जीवनको सहारा मिल सकता है। गीता और रामायण-परीक्षाओंकी नियमावली पत्र लिखकर मँगवानेकी कृपा करें।

राघवदास
संयोजक, श्रीगीता-परीक्षा-समिति,
बरहज, ( गोरखपुर )

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥




सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ (गीता १८ । ६६ )

वर्ष १४ | गोरखपुर, अगस्त १९३९ | संख्या १, पूर्ण संख्या १५७

एकं शास्त्रं देवकीपुत्रगीत-
मेको देवो देवकीपुत्र एव ।
एको मन्त्रस्तस्य नामानि यानि
कर्माप्येकं तस्य देवस्य सेवा ॥

'देवकीपुत्र भगवान् श्रीकृष्णके द्वारा गाया हुआ भगवद्गीताशास्त्र ही एकमात्र शास्त्र है, देवकीनन्दन भगवान् श्रीकृष्ण ही एकमात्र आराध्यदेव हैं, उन भगवान् श्रीकृष्णके नाम ही एकमात्र मन्त्र है और उन भगवान्‌की सेवा ही एकमात्र कर्तव्य-कर्म है ।'

# आचार्यों, भाष्यकारों और टीकाकारोंद्वारा स्तवन

ॐ नारायणः परोऽव्यक्तादण्डमव्यक्तसम्भवम् ।
अण्डस्यान्तस्त्विमे लोकाः सप्तद्वीपा च मेदिनी ॥ १ ॥

ॐकारपदवाच्य श्रीनारायण अव्यक्त ( मूल प्रकृति ) से परे विराजमान हैं, यह विराट् ब्रह्माण्ड अव्यक्तसे उत्पन्न हुआ है और ये सम्पूर्ण लोक तथा सातों द्वीपोंसे युक्त पृथ्वी —सब कुछ इस ब्रह्माण्डके ही भीतर है ॥१॥

—श्रीशङ्कराचार्य

स्वधर्मज्ञानवैराग्यसाध्यभक्त्येकगोचरः ।
नारायणः परं ब्रह्म गीताशास्त्रे समीरितः ॥ १ ॥

अपने [ वर्ण तथा आश्रम-सम्बन्धी ] धर्म, ज्ञान और वैराग्य आदिसे साध्य होनेवाली जो परा भक्ति है—एकमात्र उसीके विषय होनेवाले परब्रह्म भगवान् नारायणका ही गीताशास्त्रमें प्रतिपादन किया गया है ॥१॥

—श्रीयामुनाचार्य

यत्पादाम्भोरुहध्यानविध्वस्ताशेषकल्मषः ।
वस्तुतामुपयातोऽहं यामुनेयं नमामि तम् ॥ १ ॥

जिनके चरण-कमलोंका ध्यान करनेसे अपने समस्त पाप नष्ट हो जानेके कारण मैंने परमार्थतत्त्व प्राप्त किया, उन यमुनाके पुत्र श्रीयामुनाचार्यको अथवा यमुनाके निकट आविर्भूत हुए भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको मैं प्रणाम करता हूँ ॥१॥

—श्रीरामानुजाचार्य

भगवन्नामसम्प्राप्तिमात्रात् सर्वमवाप्यते ।
फलिताः शालयः सम्यग् वृष्टिमात्रेऽवलोकिते ॥ १ ॥

भगवान्‌के नामकी भी प्राप्ति हो जानेमात्रसे सब कुछ मिल जाता है [ फिर साक्षात् भगवान्‌की प्राप्ति होनेपर तो कहना ही क्या है ! ]—जैसे वृष्टिके दर्शनमात्रसे भी धानकी खेतीमें भलीभाँति फल लग जाते हैं [ फिर साक्षात् वृष्टिका जल पड़नेपर तो बात ही क्या है ! ] ॥१॥

—श्रीअभिनवगुप्तपादाचार्य

देवं नारायणं नत्वा सर्वदोषविवर्जितम् ।
परिपूर्णं गुरूंश्चान् गीतार्थं वक्ष्यामि लेशतः ॥ १ ॥

सब दोषोंसे रहित और सब ओरसे पूर्ण भगवान् श्रीनारायण देव तथा गुरुवर वेदव्यासजीको नमस्कार करके मैं अत्यन्त संक्षेपसे गीताके अर्थका प्रतिपादन करूँगा ॥१॥

—श्रीआनन्दतीर्थ ( मध्वाचार्य )

यदङ्घ्रिपोतशरणस्तीर्त्वा मोहाम्बुधिं नरः ।
स्वात्मधर्ममुपैत्याशु तं वन्दे पुरुषोत्तमम् ॥ १ ॥

जिनके चरणरूपी जहाजके सहारे मनुष्य मोह-महासागरको पारकर शीघ्र ही अपने आत्मधर्मको प्राप्त कर लेता है, उन भगवान् पुरुषोत्तमको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥

यदीक्षणसुधाधाराऽऽप्यायितः सुकृती नरः ।
कृशोऽपि लभते पुष्टिं तं श्रीवल्लभमाश्रये ॥ २ ॥

जिनकी कृपादृष्टिकी सुधाधारासे तृप्त हुआ पुण्यवान् मनुष्य दुर्बल होकर भी पुष्टि ( भगवान्‌के अनुग्रह ) को पा जाता है, उन रमावल्लभ भगवान् श्रीकृष्ण ( अथवा श्रीवल्लभाचार्य ) की मैं शरण लेता हूँ ॥ २ ॥

यत्करुणारसवृष्ट्या हृदि हरिभक्त्यङ्कुरः समुल्लसति ।
तं विट्ठलविभुमनिशं पूर्णानन्दात्मकं वन्दे ॥ ३ ॥

जिनके करुणारसकी वृष्टिसे हृदयमें भगवान् विष्णुकी भक्तिका अङ्कुर पूर्णरूपसे पल्लवित होने लगता है, उन पूर्णानन्दमय श्रीविट्ठलनाथजीको मैं सदा प्रणाम करता हूँ ॥३॥

—श्रीवल्लभाचार्य*

अकृत्यमपि कुर्वाणो भुञ्जानोऽपि यथा तथा ।
कदाचिन्नारकं दुःखं गीताध्यायी न पश्यति ॥ १ ॥

न करनेयोग्य कर्म करता हुआ और जैसा-तैसा भोग भोगता हुआ भी मनुष्य यदि गीताका स्वाध्याय करता है तो उसे कभी नरकका दुःख नहीं देखना पड़ता ॥ १ ॥

वेदोदधिप्रमथितं वासुदेवसमुद्धृतम् ।
सन्तः पिबन्ति सततं गीतामृतरसायनम् ॥ २ ॥

वेदरूपी समुद्रका मन्थन करके भगवान् वासुदेवद्वारा बाहर प्रकट किये हुए इस गीताशास्त्ररूपी अमृतमय रसायनका संत लोग सदा ही पान किया करते हैं ॥ २ ॥

—श्रीमान् हनूमान्

* शुद्धाद्वैतसम्प्रदायके एक परवर्ती आचार्य ।

यतिपरिवृढो यद्गीतानामदर्शयदञ्जसा
निगमपरिषद्वेदीयांसं निरामयमाशयम्।
जननपदवीयातायातश्रमापहरां धियं
जनयतु स मे देवः श्रीमान् धनञ्जयसारथिः ॥ १ ॥

यतियोंके स्वामी (श्रीरामानुजाचार्यजी) ने जिनकी गीताका वेद और उपनिषदोंके अत्यन्त अनुकूल एवं निर्दोष भाव स्पष्टरूपसे दिखाया है, वे अर्जुनके सारथि श्रीमान् भगवान् कृष्ण मुझे संसारमें आवागमनके कष्टको दूर करनेवाली सुन्दर बुद्धि दें ॥ १ ॥

—वेदान्तदेशिकाचार्य श्रीवेङ्कटनाथ

असंस्पृश्यैव प्रकृतिं विकृतिं च गुणैः सह।
यः सदा भाति मेऽन्तःस्थस्तं सेवे कृष्णमीश्वरम् ॥ १ ॥

जो प्रकृति और गुणोंके सहित उसके विकारोंका स्पर्श किये विना ही सदा मेरे अन्तःकरणमें स्थित रहते हैं, उन परमेश्वर श्रीकृष्णका मैं सेवन करता हूँ ॥ १ ॥

—श्रीशङ्करानन्द

तेनैव दत्तया मत्या तद्गीताविवृतिः कृता।
स एव परमानन्दस्तया प्रीणातु माधवः ॥ १ ॥

उन भगवान्‌की ही दी हुई बुद्धिके अनुसार मैंने उनके गीताशास्त्रकी विवृति (व्याख्या) की है, उस (विवृति) से वे ही परमानन्दस्वरूप भगवान् लक्ष्मीपति प्रसन्न हों ॥ १ ॥

स्वप्रागल्भ्यबलाद् विलोड्य भगवद्गीतां तदन्तर्गतं
तत्त्वं प्रेप्सुरवैति किं गुरुकृपापीयूषदृष्टिं विना।
अम्बु स्वाञ्जलिना निरस्य जलधेरादित्सुरन्तर्मणी-
नावर्तेषु न किं निमज्जति जनः सत्कर्णधारं विना ॥ २ ॥

अपने ऊपर गुरुदेवकी करुणामयी सुधावर्षिणी दृष्टि हुए विना ही अपनी प्रौढता या धृष्टताके बलसे भगवद्गीताका आलोडन करके यदि कोई इसके भीतर विद्यमान गूढ तत्त्वको प्राप्त कर लेना चाहता है तो क्या वह उसे पा लेता है? कदापि नहीं। साथमें किसी अच्छे नाविकको लिये विना ही जो मनुष्य अपनी अञ्जलिसे समुद्रके जलको उलीचकर उसके भीतरकी मणियोंको लेना चाहता है, क्या वह भँवरोंमें डूब नहीं जाता? अवश्य डूब जाता है ॥ २ ॥

स्वधर्मेण यमाराध्य भक्त्या मुक्तिमिता नराः।
तं कृष्णं परमात्मानं तोषयेत्सर्वकर्मभिः ॥ ३ ॥

[कितने ही] मनुष्य अपने वर्णाश्रमधर्मके अनुसार भक्तिपूर्वक जिनकी आराधना करके मुक्त हो गये, उन परमात्मा श्रीकृष्णको अपने समस्त शुभ कर्मोंद्वारा सन्तुष्ट करना चाहिये ॥ ३ ॥

विविक्तौ येन तत्त्वेन मिश्रौ प्रकृतिपूरुषौ।
तं वन्दे परमानन्दं नन्दनन्दनमीश्वरम् ॥ ४ ॥

परस्पर मिले हुए प्रकृति और पुरुषको जिन्होंने तत्त्वतः पृथक् किया है, उन परमानन्दमय परमेश्वर श्रीनन्दनन्दनको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ४ ॥

शेषाशेषमुखव्याख्याचातुर्यं त्वेकवक्त्रतः।
दधानमद्भुतं वन्दे परमानन्दमाधवम् ॥ ५ ॥

भगवान् शेषके हजारों मुखोंद्वारा की जानेवाली व्याख्याकी चतुरताको जो एक ही मुखमें अद्भुत प्रकारसे धारण किये हुए हैं, उन परमानन्दमय भगवान् लक्ष्मीपतिकी मैं वन्दना करता हूँ ॥ ५ ॥

शोकपङ्कनिमग्नं यः सांख्ययोगोपदेशतः।
उज्जहारार्जुनं भक्तं स कृष्णः शरणं मम ॥ ६ ॥

जिन्होंने शोक-पङ्कमें डूबे हुए अपने भक्त अर्जुनको सांख्य और योगका उपदेश देकर उनका उद्धार किया, वे भगवान् श्रीकृष्ण मेरे शरणदाता हों ॥ ६ ॥

—श्रीधरस्वामी

भारते सर्ववेदार्थो भारतार्थश्च कृत्स्नशः।
गीतायामस्ति तेनेयं सर्वशास्त्रमयी मता ॥ १ ॥

महाभारतमें सम्पूर्ण वेदोंका अर्थ भरा है और महाभारतका सारा अर्थ गीतामें विद्यमान है, इसलिये यह गीता सर्वशास्त्रमयी मानी गयी है ॥ १ ॥

—श्रीनीलकण्ठ

यद्वक्त्रपद्मेरुहसम्प्रसूतं
निष्ठामृतं विश्वविभागनिष्ठम्।
साध्येतराभ्यां परिनिष्ठितान्तं
तं वासुदेवं सततं नतोऽस्मि ॥ १ ॥

जिनके मुख-कमलसे निकला हुआ गीता-निष्ठारूप अमृत विश्वके विभिन्न मार्गोंमें बँटा हुआ है तथा साध्य और साधन दोनोंके ही द्वारा जिनका सिद्धान्त निश्चित किया गया है—उन भगवान् वासुदेवको मैं सदा ही प्रणाम करता हूँ ॥१॥

—आनन्दगिरि

गुणगणनिलयं पतिं रमाया
अगदघदहनं च वासवीसूनुम् ।
मुनिकुलतिलकं च पूर्णबोधं
गुरुमपि परमगुरुं च मे वन्दे ॥ १ ॥

अनन्त गुणोंके धाम भगवान् लक्ष्मीपतिको, संसारके पाप-समूहको दग्ध करनेवाले सत्यवतीनन्दन महर्षि व्यासको, मुनि-समुदायके तिलकरूप पूर्ण बोधवान् श्रीशुकदेवजी [ अथवा शङ्कराचार्यजी ] को एवं अपने गुरु तथा परम गुरुको भी मैं प्रणाम करता हूँ ॥१॥

—जयतीर्थ मुनि

सर्वेश्वरं हरिं कृष्णं भक्तिगम्यं परात्परम् ।
वन्दे भक्तिप्रदं नित्यं मायाध्वान्तनिवारकम् ॥ १ ॥

मायामय अज्ञानान्धकारका निवारण करनेवाले, भक्ति-गम्य, भक्तिदाता, परात्पर, सर्वेश्वर भगवान् श्रीकृष्णकी मैं नित्य वन्दना करता हूँ ॥ १ ॥

भक्त्यान्वितं निजं ज्ञानं भक्तिवैभवमेव च ।
गुह्यमाह कृपया भगवांस्तं समाश्रये ॥ २ ॥

जिन भगवान्ने कृपापरवश हो इस गीतामें भक्तिसे युक्त परम गोपनीय अपने स्वरूपके ज्ञान और भक्ति-वैभवका ही प्रतिपादन किया है, उनको मैं शरण लेता हूँ ॥ २ ॥

क्षेत्रक्षेत्रज्ञयोर्यो वै विवेकं कृपयादिशत् ।
सर्वज्ञस्तं हरिं नित्यं भजामि शरणं गुरुम् ॥ ३ ॥

जिन सर्वज्ञ प्रभुने कृपा करके क्षेत्र और क्षेत्रज्ञके विवेकका उपदेश दिया, मैं सदा ही उन गुरुदेव श्रीहरिकी शरण लेता हूँ ॥ ३ ॥

सत्त्वादिगुणवृत्तिस्थो जीवः संसृतिमृच्छति ।
हरेरनन्यया भक्त्या मुच्यते गुणसंसृतेः ॥ ४ ॥

सत्त्व आदि गुणोंकी वृत्तियोंमें स्थित होनेपर जीव संसारबन्धनको प्राप्त होता है और श्रीहरिकी अनन्यभक्तिके द्वारा वह इस त्रिगुणात्मक संसारसे मुक्त हो जाता है ॥ ४ ॥

य एव वेदवेद्यश्च शास्त्रतत्त्वोपदेशकः ।
क्षराक्षरपदार्थाभ्यां चिदचिद्भ्यां विलक्षणः ॥ ५ ॥
सर्वगः परमात्मा च भास्करादिविभूतिमान् ।
पुरुषोत्तमसंज्ञो हि तं श्रीकृष्णं समाश्रये ॥ ६ ॥

जो स्वयं ही वेदोंद्वारा जाननेयोग्य तत्त्व हैं, स्वयं ही गुरुरूपसे शास्त्र-तत्त्वका उपदेश करनेवाले हैं तथा क्षर-अक्षर पदोंके अर्थभूत जड-चेतनसे विलक्षण हैं और अपनी सूर्य आदि विभूतियोंसे युक्त सर्वव्यापी पुरुषोत्तमसंज्ञक परमात्मा हैं—उन भगवान् श्रीकृष्णकी मैं शरण लेता हूँ ॥ ५-६ ॥

यो मायागुणदोषलेशरहितः स्वाभाविकैः सद्गुणैः
स्वातन्त्र्याखिलविज्ञताद्यगणितैर्युक्तोऽब्जजादिस्तुतः ।
भक्ताभीष्टप्रदो रमैकरमणो वेदैकगम्यो हि य-
स्तं वन्दे मनसा गिरा च शिरसा गोपीप्रियं श्रीहरिम् ॥ ७ ॥

जिनमें मायामय गुणोंसे होनेवाले दोषका लेश भी नहीं है; जो स्वतन्त्रता, सर्वज्ञता आदि असंख्य स्वाभाविक सद्गुणोंसे युक्त हैं; ब्रह्मा आदि देवता जिनकी स्तुति किया करते हैं; जो भक्तोंका अभीष्ट पूर्ण करनेवाले, वेदोंके द्वारा एकमात्र जानने-योग्य और लक्ष्मीके साथ एकमात्र रमण करनेवाले हैं—उन गोपीवल्लभ श्रीहरिको मैं मन, वाणी और सिरसे प्रणाम करता हूँ ॥ ७ ॥

यस्य श्रीकरुणार्णवस्य करुणालेशेन बालो ध्रुवः
स्वेष्टं प्राप्य समार्यधाम समगाद्रङ्कोऽप्यविन्दच्छ्रियम् ।
याता मुक्तिमजामिलादिपतिताः शैलोऽपि पूज्योऽभवत्
तं श्रीमाधवमाश्रितेष्टदमहं नित्यं शरण्यं भजे ॥ ८ ॥

जिन दयासागर भगवान्की लेशमात्र दया हो जानेसे छोटे-से बालक ध्रुवने अपना अभीष्ट पाकर सर्वोत्तम वैकुण्ठ-धामको प्राप्त कर लिया, दरिद्र सुदामा भी बहुत बड़ी समृद्धि पा गये, अजामिल आदि पतितोंने भी मुक्ति पा ली और गोवर्धन पर्वत भी पूज्य हो गया—अपने आश्रितोंको अभीष्ट वस्तु देनेवाले उन शरणागतरक्षक भगवान् लक्ष्मीपतिको मैं नित्य भजता हूँ ॥ ८ ॥

—श्रीकेशव काश्मीरी भट्टाचार्य

काण्डत्रयात्मकं शास्त्रं गीताख्यं येन निर्मितम् ।
आदिमध्यान्तषट्केषु तस्मै भगवते नमः ॥ १ ॥

जिन्होंने क्रमशः आदि, मध्य और अन्तके छः-छः अध्यायोंमें कर्म, उपासना तथा ज्ञानरूप तीन काण्डोंसे युक्त इस 'गीता' नामक शास्त्रका निर्माण किया है—उन भगवान् वासुदेवको नमस्कार है ॥ १ ॥

श्रीमधुसूदन सरस्वतीको परमतत्त्वके दर्शन



वंशीविभूषितकरान्नवनीरदाभात्पीताम्बरादरुणबिम्बफलाधरोष्ठात् ।
पूर्णेन्दुसुन्दरमुखादरविन्दनेत्रात्कृष्णात्परं किमपि तत्त्वमहं न जाने ॥

श्रीगोविन्दमुखारविन्दमधुना मिष्टं महाभारते
गीताख्यं परमं रहस्यमृषिणा व्यासेन विख्यापितम्।
व्याख्यातं भगवत्पदैः प्रतिपदं श्रीशङ्कराख्यैः पुनर्-
विस्पष्टं मधुसूदनेन मुनिना स्वज्ञानवृद्ध्यै कृतम् ॥२॥

महर्षि व्यासने महाभारतमें गीतानामक परम उत्तम गूढ़ रहस्य व्यक्त किया है, जो भगवान् गोविन्दके मुखारविन्दके मधु (मकरन्द) से मिश्रित होनेके कारण बहुत ही मधुर है। यद्यपि भगवत्पाद श्रीशङ्कराचार्यजीने इस गीताशास्त्रके प्रत्येक पदकी व्याख्या की है—अतः अब इसकी दूसरी व्याख्या आवश्यक नहीं है, तो भी इसके तत्त्वका मनन करनेवाले मधुसूदनने अपने ज्ञान की वृद्धिके लिये पुनः इसे विशेषरूपसे स्पष्ट किया है ॥ २ ॥

इह योऽस्ति विमोहयन्मनः परमानन्दघनः सनातनः।
गुणदोषभुगेष एव नस्तृणतुल्यो यदयं स्वयं जनः ॥३॥

जो परमानन्दघन सनातन परमेश्वर [श्रीकृष्णरूपमें] इस हृदयके भीतर रहकर [अपनी दिव्य झाँकीसे] मनको मोहित करता रहता है, यही [मुझसे होनेवाले समस्त कार्योंमें] गुण-दोषका भागी है; क्योंकि यह मनुष्य स्वयं तो एक तिनकेके तुल्य है। [जैसे तिनकेको वायु जहाँ चाहे उड़ाकर रख देती है, वैसे ही अन्तर्यामी कृष्ण मुझसे जैसा चाहे कार्य करा सकता है] ॥ ३ ॥

ध्यानाभ्यासवशीकृतेन मनसा तन्निर्गुणं निष्क्रियं
ज्योतिः किञ्चन योगिनो यदि परं पश्यन्ति पश्यन्तु ते।
अस्माकं तु तदेव लोचनचमत्काराय भूयाच्चिरं
कालिन्दीपुलिनेषु यत्किमपि तन्नीलं महो धावति ॥४॥

यदि योगी लोग ध्यानके अभ्याससे वशमें किये हुए मनके द्वारा उस निर्गुण, निष्क्रिय एवं किसी विलक्षण ज्योतिका साक्षात्कार करते हैं तो वे वैसा करते रहें। हमारे लिये तो यमुनाके कूल-किनारोंपर जो कोई अद्भुत नील तेज दौड़ता रहता है, वही नेत्रोंमें चिरकालतक चकाचौंध पैदा करता रहे ॥ ४ ॥

पराकृतनमद्बन्धं परं ब्रह्म नराकृति।
सौन्दर्यसारसर्वस्वं वन्दे नन्दात्मजं महः ॥ ५ ॥

जिसने प्रणतजनोंके भव-बन्धनको दूर कर दिया है तथा जो मनुष्यके आकारमें साक्षात् परब्रह्म है—नन्दके पुत्रभावको प्राप्त [redacted]र उस सौन्दर्यराशिके सर्वस्व सारभूत दिव्य तेजको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ५ ॥

वंशीविभूषितकरान्नवनीरदाभात्
पीताम्बरादरुणबिम्बफलाधरोष्ठात्।
पूर्णेन्दुसुन्दरमुखादरविन्दनेत्रात्
कृष्णात्परं किमपि तत्त्वमहं न जाने ॥ ६ ॥

जिनके कोमल हाथ मुरलीसे सुशोभित हो रहे हैं, दिव्य अङ्गोंकी आभा नूतन जलधरके समान साँवली है; तथा जिनके पीले वस्त्र, बिम्बफलके समान लाल-लाल ओठ, पूर्ण चन्द्रमाके सदृश सुन्दर मुख और कमल-जैसे खिले हुए बड़े-बड़े नेत्र हैं—उन श्रीकृष्णसे बढ़कर मैं दूसरे किसी तत्त्वको नहीं जानता ॥ ६ ॥

प्रमाणतोऽपि निर्णीतं कृष्णमाहात्म्यमद्भुतम्।
न शक्नुवन्ति ये सोढुं ते मूढा निरयं गताः ॥ ७ ॥

प्रमाणोंसे भी भलीभाँति निश्चित किये हुए श्रीकृष्णचन्द्रके अद्भुत माहात्म्यको जो लोग नहीं सह सकते, वे मूर्ख मानो नरकमें गिर चुके हैं ॥ ७ ॥

यद्भक्तिं न विना मुक्तिर्यः सेव्यः सर्वयोगिनाम्।
तं वन्दे परमानन्दघनं श्रीनन्दनन्दनम् ॥ ८ ॥

जिनकी भक्तिके विना मुक्ति नहीं मिलती तथा जो सभी योगियोंके सेव्य हैं उन परमानन्दघन श्रीनन्दनन्दनको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ८ ॥

—श्रीमधुसूदन सरस्वती

पार्थस्येवास्मगीताहृदयमुपदिशन् यो ममापार्थभाव
प्रव्याव्याहन्वनिलं वितनु कृतिमिहाभीप्सितं प्राप्स्यसीति।
सानन्दं सन्दिदेश स्फुरतु स पुरतः सान्द्रजीमूतधामा
श्रीमानद्वैतमूर्त्तिर्मम परमगुरुः श्रीयशोदाकिशोरः ॥ १ ॥

जिन्होंने पार्थ (अर्जुन) की भाँति मुझे भी अपनी गीताके तत्त्वका उपदेश देते हुए मेरे अपार्थभाव (व्यर्थ भावनाओं) को दूरकर मुझे धन-दौलतसे अलग रक्खा; तथा 'तुम इस जगत्में अपनी कृति (रचना) का विस्तार करो, इससे अपने अभीष्ट भावको प्राप्त कर लोगे' इस प्रकार प्रसन्नतापूर्वक अपना सन्देश सुनाया—वे सजल जलधरके समान श्यामसुन्दर अद्वैतभावपूर्ण परमगुरु श्रीयशोदानन्दन मेरे सामने प्रकट हों ॥ १ ॥

जातासि त्वं मुरहरमुखाज्जाह्नवी तस्य पादात्
सर्वानभ्युद्धरति भवती सा तु मज्जन् विधत्ते।
प्रत्यग्ब्रह्मामृतरसनिधिं प्राप्य विश्राम्यसि त्वं
मातर्गीते जडनिधिमियं याति न त्वत्प्रभावः ॥२॥

हे मातः ! गीते ! तुम भगवान् विष्णुके मुखसे प्रकट हुई हो और गङ्गा उनके पैरसे । तुम सबका उद्धार करती हो किन्तु वह सबको डुबो देती है ( उसके जलमें सभी लोग डुबकी लगाते हैं ) । तुम अन्तर्यामी चेतनरूप अमृत रसके सागरको प्राप्त करके विश्राम लेती हो, परन्तु वह केवल जड-निधि ( जलकी राशि ) में जाकर मिलती है । माँ ! तुम्हारा यह व्यापक प्रभाव कहीं भी एकदेशमें नहीं समा सकता ॥ २ ॥ —श्रीवेङ्कटनाथ

हृत्खे खेलसमाश्रितं रसपदं हासप्रकाशोज्ज्वलं
कारुण्यादिगुणौघशैत्यभरणं शान्त्यान्वितं छायया।
अज्ञानार्कजतापघर्मशमनं सच्चातकैरर्थितं
ब्रह्मानन्दसुवर्षणोन्मुखमहं कृष्णाख्यमेघं श्रये ॥ १ ॥

जो हृदयरूपी आकाशमें विराजमान है, निर्मल है, रस ( आनन्द अथवा जल ) का आधार है, जो हासरूपी विद्युत्प्रकाशसे देदीप्यमान हो रहा है, जिसमें करुणा आदि सद्गुणरूप शीतलता भरी है, जो अपनी शान्तिमयी कान्तिसे सुशोभित है, अज्ञानमय सूर्यसे उत्पन्न त्रिविध तापरूपी घामको शान्त करनेवाला है, संतरूपी चातक जिससे आनन्दमय रसकी याचना किया करते हैं, जो ब्रह्मानन्दमय जलकी वर्षा करनेको उद्यत है—उस श्रीकृष्णनामक मेघ ( घनश्याम ) की हम शरण लेते हैं ॥ १ ॥

क्व शास्त्रं गीताख्यं हरिमुखसरोजाद्विगलितं
क्व चास्माकं बुद्धिर्विषयविषपङ्के निपतिता।
तथापि श्रीकान्तप्रचुरगुणलक्ष्मीविरचितं
कटाक्षं स्वच्छाच्छं ह्यनुसृतवतां किं न सुलभम् ॥ २ ॥

कहाँ तो भगवान् श्रीकृष्णके मुख-कमलसे निकला हुआ यह गीताशास्त्र ! और कहाँ विषयरूप विषके कीचड़में फँसी हुई हमलोगोंकी बुद्धि ! [ ऐसी बुद्धिसे हम गीताशास्त्रकी व्याख्या क्या कर सकते हैं ! फिर भी हम हताश नहीं हैं, भगवान्‌की कृपाके ही बलपर इस शुभ कार्यमें प्रवृत्त हो रहे हैं; ] भला, जो भगवान् लक्ष्मीपतिके अनन्त गुणयुक्त और अमित शोभासम्पन्न परम उज्ज्वल कृपाकटाक्षका अनुसरण करनेवाले हैं, उन्हें इस जगत्‌में क्या नहीं सुलभ है ! [ वे भगवान् ही सद्बुद्धि देकर इस कार्यको पूर्ण करेंगे ] ॥ २ ॥

इदं गीताशास्त्रं परमपुरुषार्थैकनिलयं
त्रिकाण्डं वेदार्थं सकलमिह सङ्गृह्य कथितम्।
स्वयं श्रीकृष्णेन श्रुतिविशदतत्त्वेन विभुना
जपाद् ध्यानाज्ज्ञानाच्छ्रुतमपि फलत्येव सुधियाम् ॥ ३ ॥

यह गीताशास्त्र परम पुरुषार्थ ( मोक्ष ) का एकमात्र आश्रय है—एकमात्र गीताके ही सेवनसे परमपुरुष परमेश्वरकी प्राप्ति हो सकती है । जो वेदोंके विशद तत्त्व—परम प्रतिपाद्य विषय परब्रह्मस्वरूप हैं, उन सर्वव्यापी भगवान् श्रीकृष्णने स्वयं ही इस गीताशास्त्रमें कर्म, उपासना और ज्ञान—इन तीनों काण्डोंसे युक्त समस्त वेदोंके अर्थका संग्रह करके प्रतिपादन किया है । इसका पाठ करने, इसके अर्थका चिन्तन करने, अध्ययनके द्वारा इसको जानने अथवा श्रवणमात्र करनेपर भी यह गीताशास्त्र सुबुद्धिमान् पुरुषोंको अवश्य ही अभीष्ट फल देनेवाला होता है ॥ ३ ॥

रताः केचिद्योगे विजितकरणाः संयतधियः
क्रियाजाले केचित् सुखलवरसास्वादनपराः।
रताः शास्त्राभ्यासे विशदमतयः केचिदजडा
वयं तु श्रीकान्ताननवचनमास्वाद्य कृतिनः ॥ ४ ॥

कुछ लोग अपनी समस्त इन्द्रियोंको जीतकर मन-बुद्धिका संयम करके योगाभ्यासमें लगे हुए हैं, कोई-कोई लोक-परलोकके लेशमात्र सुख-भोगोंका रसास्वादन करनेमें आसक्त होकर कर्म-जालमें फँसे हुए हैं तथा कुछ निर्मल बुद्धिवाले सचेत पुरुष अनेकों शास्त्रोंके अभ्यासमें प्रवृत्त हैं; किन्तु हम तो भगवान् श्रीपतिके मुखसे प्रकट हुए वचनामृत ( गीताशास्त्र ) का ही आस्वादन करके कृतार्थ हो रहे हैं ॥ ४ ॥

न विद्या येषां श्रीर्न शरणमपीषन्न च गुणाः
परित्यक्ता लोकैरपि वृजिनयुक्ताः श्रुतिजडाः।
शरण्यं यं तेऽपि प्रसृतगुणमाश्रित्य सुजना
विमुक्तास्तं वन्दे यदुपतिमहं कृष्णममलम् ॥ ५ ॥

जिनके पास न विद्या है, न धन, जिन्हें कोई सहारा देनेवाला नहीं है, जिनमें थोड़े भी सद्गुण नहीं हैं, जो वेद-शास्त्रोंके विषयमें कोरे जड हैं—कुछ भी पढ़े-लिखे नहीं हैं, संसारके लोगोंने भी जिन्हें अधी समझकर त्याग दिया है—वे असहाय

प्राणी भी जिन शरणागतपालक प्रभुकी शरण लेकर संत बन जाते और मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं, उन विश्वविख्यात गुणोंवाले अमलात्मा यदुनाथ श्रीकृष्ण भगवान्‌को मैं प्रणाम करता हूँ ॥ ५ ॥

महीभारोद्धारं सुजनपरिवारं सुरगुरुं
गुणाधारं सारं निरवधिविहारं रसरसम् ।
परप्रेमागारं व्रजभुवि सुचारं कलपदं
हरिं वारं वारं हृदि गतमुदारं सुकलये ॥ ६ ॥

जो पृथ्वीका भार उतारनेवाले हैं; साधु पुरुष ही जिनके परिवार हैं अथवा साधु पुरुषोंकी जो सब ओरसे रक्षा करते हैं; जो देवताओंके गुरु, समस्त सद्‌गुणोंके धाम और नित्य हैं; जिनकी लीलाका कभी अन्त नहीं होता; जो रसके भी रस, परम प्रेमके आस्पद और व्रजभूमिमें विचरनेवाले हैं; जिनके पद ( वचन अथवा चरण ) कोमल हैं—अपने हृदयमें स्थित उन उदार श्रीहरिका मैं बारंबार चिन्तन करता हूँ ॥ ६ ॥

अविद्याकामाद्यैर्दृढतरसुमूलैरुपचितं
फलैर्दुःखाकारैर्निबिडमजरं भ्रान्तिबहुलम् ।
द्रुमं संसाराख्यं विषमगतिमुच्छेत्तुमचिरात्
क्षमा यत्पादाब्जे रतिरनुदिनं नौमि तमजम् ॥ ७ ॥

जो अविद्या, कामना आदि दृढमूल दोषोंसे बढ़ा हुआ है, दुःखरूप फलोंसे व्याप्त और अजर है—पुराना नहीं हुआ है तथा जहाँ भ्रम ( अज्ञान ) की ही अधिकता है, उस विषम अवस्थावाले संसार-वृक्षका शीघ्र ही उन्मूलोच्छेद करनेके लिये जिनके चरण-कमलोंमें बढ़ी हुई भक्ति ही समर्थ है—उन अजन्मा भगवान् श्रीकृष्णको मैं प्रतिदिन प्रणाम करता हूँ ॥ ७ ॥

यं न प्रकाशयति भानुरपीन्दुरग्निः
स्वज्योतिषा सकलभासकमप्रमेयम् ।
यं प्राप्य संसृतिनिधौ न पतन्ति धीरा-
स्तं सर्वभूतहृदयं हरिमाश्रयेऽहम् ॥ ८ ॥

अपने प्रकाशसे सबको प्रकाशित करनेवाले जिन अप्रमेय परमात्माको सूर्य, चन्द्रमा और अग्नि भी प्रकाशित नहीं कर सकते तथा जिन्हें पाकर धीर पुरुष संसारसमुद्रमें नहीं गिरते—उन समस्त भूतोंके अन्तर्यामी श्रीहरिकी मैं शरण लेता हूँ ॥ ८ ॥

कृष्णाकृष्टा सभायां सपदि कुरुपतेर्यं शरण्यं श्रितासीद्
मुक्ता दुःखाद्गजेन्द्रो जलचरविवशो यं स्मरन् पाशमुक्तः ।
कारागारे निरुद्धाः शरणमुपगता यं नृपा मुक्तबन्धा
आसंस्तं श्रीमुकुन्दं सततमहमजं नौमि मुक्तेर्निदानम् ॥९॥

कुरुराज दुर्योधनकी सभामें जिस समय द्रौपदी हठात् खींचकर लायी गयी और उसका वस्त्र उतारा जाने लगा, उस समय वह जिन शरणागतरक्षक प्रभुकी शरणमें जाकर तत्काल उस कष्टसे छुटकारा पा गयी; तथा जलचर ग्राहके चंगुलमें फँसा हुआ गजराज जिनका स्मरण करके बन्धनसे मुक्त हो गया और जरासन्धकी कैदमें पड़े हुए राजालोग जिनकी शरणमें आकर बन्धनसे छूट गये—मुक्तिके आदि कारण उन अजन्मा भगवान् मुकुन्दको मैं सदा प्रणाम करता हूँ ॥ ९ ॥

अद्वैतबोधाब्जसहस्ररश्मिः शान्त्यैकलतायाः किल कल्पवृक्षः ।
संसारसन्तापविनाशचन्द्रः कृष्णः सदाह्लादकरो ममास्तु॥१०॥

जो अद्वैत-ज्ञानरूपी कमलको विकसित करनेके लिये सूर्यके समान हैं, शान्तिमयी लताको आश्रय देनेके लिये साक्षात् कल्पवृक्षरूप हैं और सांसारिक तापको नष्ट करनेके लिये चन्द्रमाके समान हैं—वे भगवान् श्रीकृष्ण सदा ही मेरे आनन्दको बढ़ावें ॥१०॥

मेघश्यामोऽवदातस्मितमधुरमुखस्तोत्रवेत्रैकपाणि-
र्बीभत्सोः सन्मुखेऽज्ञः श्रुतिसुरभिपयोदोहनाय प्रवृत्तः।
लोकानुद्धर्तु कामः श्रुतिविशदयशा भक्तिवश्योऽमलात्मा
स्वामी सर्वस्य कृष्णो वसतु मम मतौ ब्रह्मविद्याश्रितोऽसौ॥

जो मेघके समान सुन्दर श्यामवर्ण हैं, जिनका मुख धवल मुस्कानसे सुशोभित एवं अत्यन्त मनोहर है, जो अपने एक हाथमें बेंतका चाबुक लिये हुए हैं तथा समस्त लोकोंका उद्धार करनेकी इच्छासे मन-ही-मन खिल हुए अर्जुनके समक्ष श्रुतिरूपिणी कामधेनुका दूध दुहनेमें प्रवृत्त हैं, वेदोंमें जिनकी उज्ज्वल यशोराशिका वर्णन किया गया है तथा जो भक्ति करनेसे वशीभूत हो जाते हैं—वे ब्रह्मविद्याके आश्रित अमलात्मा, अजन्मा एवं सबके स्वामी भगवान् श्रीकृष्ण मेरी बुद्धिमें निवास करें ॥ ११ ॥

पीतं वासो दधानं विजयरथगतं ब्रह्मरुद्रादिवन्द्यं
भूमेर्भारं जिहीर्षुं नवजलदरुचं शङ्खचक्राब्जहस्तम् ।
पार्थव्याजेन लोकं विगतममतयस्तौ योजयन्तं महेशं
ध्यायेन्नित्यं सुसेव्यं सुजनमतिगृहं कृष्णमानन्दकन्दम्॥

जो पीतवस्त्र धारण किये हुए हैं, ब्रह्मा एवं रुद्र आदिके वन्दनीय होते हुए भी अर्जुनके रथपर सारथिके रूपमें विराजमान हैं तथा जो पृथ्वीका भार उतारना चाहते हैं, जिनकी नवीन मेघमण्डलीके समान श्यामल कान्ति है, जिनके हाथोंमें शङ्ख, चक्र और कमल सुशोभित हैं, जो अर्जुनके व्याजसे समस्त लोकको वेदसम्मत मार्गपर ला रहे हैं, संतोंकी बुद्धिमें जिनका निवास है, जो परम महेश्वर एवं सम्यक् प्रकारसे सेवन करनेयोग्य हैं—उन आनन्दकन्द भगवान् श्रीकृष्णका सदा ही चिन्तन करना चाहिये ॥ १२ ॥

श्रियो वासं वृन्दावनकृतनिवासं श्रुतिपदं
कलावासावासं सुरनरसुखावासजलधिम् ।
महोल्लासोल्लासं सुजनहृदि वासं गुणनिधिं
प्रतिश्वासं वन्दे निरवधिविलासं मधुरिपुम् ॥१३॥

जिनके वक्षःस्थलमें लक्ष्मीजीका निवास है, जिन्होंने वृन्दावनमें वास किया है, जो श्रुतियोंके आधार हैं, समस्त कलाओंके निवासके लिये जो आवास (घर) के समान हैं—अर्थात् जिनमें सम्पूर्ण कलाएँ वास करती हैं, जो देवता और मनुष्योंको सुख देनेके लिये समुद्रमें (द्वारकापुरीके भीतर) निवास करते हैं, जो महान् उल्लाससे उल्लसित हो रहे हैं, जिनका लीलाविलास अनन्तकालतक चलता रहता है—संतोंके हृदयमें निवास करनेवाले उन गुणसागर भगवान् मधुसूदनको मैं अपने प्रत्येक श्वासके साथ नमस्कार करता हूँ ॥ १३ ॥

यत्पादपद्ममकरन्दरसानुभूति-
मोक्षाखिलामृतसुखानुभवेन तृप्ताः ।
पौरन्दरीं श्रियमपोऽवगणय्य धीरा-
स्तिष्ठन्ति यत्र स हरिः शरणं ममास्तु ॥१४॥

जिनके चरण-कमलोंके मकरन्द-रसके आस्वादनसे प्राप्त अखण्ड मोक्षसुखका अनुभव करके तृप्त हुए धीर पुरुष इन्द्रकी राज्यलक्ष्मीका भी अनादर करके जिनमें रमे रहते हैं, वे भगवान् श्रीहरि मुझे शरण दें ॥ १४ ॥

मन्दस्मितं रुचिरकान्तिविलासशोभि-
स्वाभाविकामृतरसाकरमप्रमेयम् ।
ध्याने स्वयं श्रितवतां रमयाश्रितं श्री-
कृष्णाननं व्रजति नाशमघं कुदोषः ॥१५॥

जहाँ मन्द-मन्द मुसकानकी छटा छा रही है, जो कमनीय कान्तिके विलाससे सुशोभित स्वाभाविक सुधारसका आगार है, जिसकी कहीं भी उपमा नहीं है, भगवती लक्ष्मीजी भी जिसकी पूजा (प्रशंसा) करती हैं—भगवान् श्रीकृष्णके उस मनोहर मुखका ध्यानमें साक्षात्कार करनेवाले पुरुषोंके ये समस्त कुत्सित दोष नष्ट हो जाते हैं ॥ १५ ॥

योगी योगबलेन संसृतिमिमां त्यक्त्वाऽऽत्मसौख्ये स्थितः
कर्मी कर्मजलोकभोगरसिकस्तत्सिन्ध्युपाये रतः ।
अस्माकं तु नवीनवारिदरुचिर्मन्दस्मितेनाङ्कितो
गोगोपीजनवत्सलः सुखनिधिः कृष्णः शरण्यो गतिः ॥

योगी अपने योगबलसे इस संसारको त्यागकर आत्मानन्दमें निमग्न है और कर्मी अपने कर्मोंद्वारा प्राप्त हुए दिव्य लोकोंके भोग भोगनेमें आसक्त हो उसी (दिव्य लोकोंको प्राप्त करानेवाले) उपायमें लगा हुआ है। परन्तु हमारे लिये तो गौओं और गोपियोंपर स्नेह करनेवाले नवीन मेघमालाके समान श्यामसुन्दर, मन्द मुसकानसे सुशोभित सुखसागर भगवान् श्रीकृष्ण ही शरण देनेवाले और सहारे हैं ॥ १६ ॥

परब्रह्मानन्दे सकलसुरवन्द्ये स्वरसतः
क्षतद्वन्द्वे मन्दाकृतिदनुजकन्दाङ्कुरहरे ।
श्रियः कन्दे नन्दात्मज उदितचन्द्रस्मितमुखे
मुकुन्दे स्पन्दो मे भवतु मनसो द्वन्द्वविरतेः ॥१७॥

जो समस्त देवताओंके वन्दनीय, अपने रससे सम्पूर्ण द्वन्द्वोंके क्षयकारक, दुष्ट दानवरूपी कन्दके अङ्कुरका उच्छेद करनेवाले और शोभाके मूल हैं; जिनका मधुर मुसकानसे विभूषित मुख नवोदित चन्द्रमाके समान कान्तिमान् है—उन परब्रह्मानन्दमय नन्दनन्दन भगवान् मुकुन्दमें ही द्वन्द्वोंसे विरक्त हुए मेरे मनकी सारी चेष्टाएँ हों ॥ १७ ॥

—सदानन्द

यन्नामस्मृतिमात्रेण निःशेषक्लेशसंक्षयः ।
जायते तत्क्षणादेव तं श्रीकृष्णं नमाम्यहम् ॥ १ ॥

जिनके नामका स्मरणमात्र करनेसे तत्काल ही समस्त क्लेशोंका नाश हो जाता है, उन भगवान् श्रीकृष्णको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥

—पुरुषोत्तमजी

गौरांशुकः सत्कुसुमप्रमोदी
स्वाभिख्यया गोस्तमसो निहन्ता ।

श्रीकृष्णचैतन्यसुधानिधिर्मे
मनोऽधितिष्ठन् स्वरतिं करोतु ॥ १ ॥

जिनके वस्त्र या किरणें श्वेत हैं, जो संतरूपी कुमुदोंको आनन्दित करनेवाले और अपनी दिव्य कीर्तिरूप कान्तिसे मन, इन्द्रिय, वाणी तथा दिशाओंके तम ( अज्ञान या अन्धकार ) का नाश करनेवाले हैं—वे श्रीकृष्णचैतन्यरूपी चन्द्रमा मेरे हृदयाकाशमें विराजमान होकर मुझे अपना प्रेम प्रदान करें ॥१॥

प्राचीनवाचः सुविचार्य सोऽहं-
मज्ञोऽपि गीतामृतलेशलिप्सुः ।
यतेः प्रभोरेव मते तदत्र
सन्तः क्षमध्वं शरणागतस्य ॥ २ ॥

हे संतजनो ! मैं अज्ञानी होकर भी संन्यासवेषधारी महाप्रभु भगवान् श्रीकृष्णचैतन्यकी ही प्रेरणाके अनुसार प्राचीन विद्वानोंकी वाणीको भलीभाँति विचारकर गीताके अमृतसागरका लेशमात्र प्राप्त करना चाहता हूँ, इसलिये इस कार्यमें मुझ शरणागतके अपराधोंको आप क्षमा करें ॥ २ ॥

—श्रीविश्वनाथ चक्रवर्ती

सत्यानन्ताचिन्त्यशक्त्येकपक्षे
सर्वाध्यक्षे भक्तरक्षातिदक्षे ।
श्रीगोविन्दे विश्वसर्गादिकन्दे
पूर्णानन्दे नित्यमास्तां मतिर्मे ॥ १ ॥

सत्य, अनन्त और अचिन्त्यशक्तिसम्पन्न होना—यही एक पक्ष जिनमें सम्भव है, जो सबके अध्यक्ष ( साक्षी ) और अपने भक्तोंकी रक्षा करनेमें अत्यन्त दक्ष हैं; तथा जो विश्वकी सृष्टि, स्थिति और संहारके कारण हैं—उन पूर्णानन्दमय भगवान गोविन्दमें हमारी मनोवृत्ति सदा ही लगी रहे ॥१॥

यदिच्छातरिं प्राप्य गीतापयोधौ
न्यमज्जं गृहीतातिचित्रार्थरत्नम् ।
न चोत्थातुमस्मि प्रभुर्हर्षयोगात्
स मे कौतुकी नन्दसूनुः प्रियः स्तात् ॥ २ ॥

जिनकी इच्छारूपिणी नौकाका सहारा पाकर मैं गीता-समुद्रमें अत्यन्त विचित्र अर्थरूपी रत्नका संग्रह करते-करते डूब गया हूँ और अत्यन्त आनन्दकी प्राप्ति होनेके कारण, अब यहाँसे ऊपर उठनेकी शक्ति मुझमें नहीं रह गयी है, वे परम कौतुकी भगवान् नन्दनन्दन मेरे प्रिय हों ।

—श्रीबलदेव विद्याभूषण

यो मायां जगदेकमोहनकरीमाश्रित्य सृष्ट्वाऽऽलयं
देहं जीवतयानुविश्य मतिभिः संयाति नानात्मताम् ।
वन्दे तं परमार्थतः सुखघनं ब्रह्माद्वयं केवलं
कृष्णं वेदशिरोभिरेव विदितं श्रीशङ्करं शाश्वतम् ॥१॥

जो समस्त जगत्को एकमात्र मोहनेवाली मायाका आश्रय ले, शरीररूपी गृहकी रचना कर, पश्चात् उसमें जीव-रूपसे प्रविष्ट हो विभिन्न बुद्धियोंके द्वारा नाना भावको प्राप्त हो रहे हैं तथा जो वस्तुतः आनन्दघन एवं असङ्ग अद्वितीय ब्रह्म हैं, और वेदोंके शीर्षस्थानीय ( उपनिषदोंके ) मन्त्रोंद्वारा ही जिनका ज्ञान होता है उन शङ्करस्वरूप—कल्याणकारी सनातनदेव श्रीकृष्णको मैं प्रणाम करता हूँ* ॥ १ ॥

आकाशस्य यथा घटादिभिरसौ भेदो न वास्त्वयतः
एवं ब्रह्मणि निर्गुणेऽतिविमले बुद्ध्यादिभिः कल्पितः ।
यस्मिन्नेकरसे विमायममितं तं वासुदेवं भजे
सत्यानन्दचिदात्मकं गुरुगुरुं शर्वं तमोनाशकम् ॥२॥

जिस प्रकार घट आदि उपाधियोंके द्वारा होनेवाला आकाशका वह ( घटाकाश, पटाकाश आदि ) भेद वास्तविक नहीं है, उसी प्रकार उपाधिकृत दोषोंसे रहित जिन अत्यन्त शुद्ध, एकरस, निर्गुण ब्रह्ममें बुद्धि आदिके द्वारा कल्पित भेद सत्य नहीं है तथा जो मायासे अतीत, प्रमाणोंके अविषय और सत्यानन्दज्ञानस्वरूप हैं—उन अज्ञाननाशक, गुरुओंके भी गुरु, शर्वरूप भगवान् वासुदेवको मैं भजता हूँ ॥ २ ॥

सृष्ट्वेदं श्रुतिगं प्रवृत्तिजनकं धर्मं मरीच्यादिकान्
विश्वस्थापनहेतवेऽब्जजतनुः संग्राहयामास यः ।
सर्वानर्थनिबर्हणं च सनकाद्यान् पूर्वसृष्टानृषीन्
वैराग्यादिकलक्षणं शिवमहं तं वासुदेवं भजे ॥३॥

जिन्होंने पद्मयोनि ब्रह्माजीके रूपमें प्रकट होकर इस विश्वकी रचना करके इसकी स्थिति कायम रखनेके लिये मरीचि आदि प्रजापतियोंको प्रवृत्तिजनक वैदिक धर्मका उपदेश दिया तथा सबसे प्रथम उत्पन्न हुए सनकादि ऋषियोंके प्रति सम्पूर्ण अनर्थोंका नाश करनेवाले वैराग्यादि-रूप निवृत्तिमार्गकी शिक्षा दी, उन शिवस्वरूप भगवान् वासुदेवको मैं भजता हूँ ॥ ३ ॥

* इन श्लोकोंमें भगवान् शिव और कृष्णको अभिन्न मानकर दोनोंका ही स्तवन किया गया है ।

अजन्मा सर्वेषामधिपतिरमेयोऽपि जगता-
मधिष्ठाय स्वीयां प्रकृतिमिव देही स्फुरति यः ।
विनष्टं कालेन द्विविधममृतं धर्ममनघं
पुनः प्राहेशं तं विमलशुभदं नौमि परमम् ॥४॥

प्रत्यक्षादि प्रमाणोंके अविषय, सम्पूर्ण जगत्के अधीश्वर और अजन्मा होकर भी जो अपनी प्रकृति ( माया ) का आश्रय लेकर देहधारीके समान प्रतीत होते हैं; तथा जिन्होंने कालक्रमसे नष्ट हुए दोषरहित [ सांख्ययोग और कर्मयोग नामक ] दो भेदोंवाले अमृत ( मोक्षसाधक ) धर्मका पुनः अर्जुनके प्रति उपदेश किया—उस निर्मल कल्याणमय ज्ञानका उपदेश देनेवाले परमेश्वर श्रीकृष्णको मैं प्रणाम करता हूँ ॥४॥

यतो जातं येन स्थितमिदमशेषं अविकलं
प्रयात्यन्ते यस्मिन् श्रुतिमिरुदिते जगदिव इमे ।
भवन्त्येकं ब्रह्मामलममृतमाराध्य यमहं
शिवं रामं कृष्णं तमजमजरं नौम्यखिलगम् ॥५॥

यह जगत् जिनसे प्रकट हुआ है, जिनके ही द्वारा इसका पालन हो रहा है तथा जिन वेदप्रतिपादित आदि-देवमें ही इस अखिल विश्वका लय होता है; जिनकी आराधना करके सम्पूर्ण जीव एकमात्र अविनाशी विमल ब्रह्मस्वरूप हो जाते हैं—उन सर्वव्यापी, जरा आदि अवस्थाओंसे रहित, अजन्मा एवं शिव, राम और कृष्ण आदि नामोंसे कहे जानेवाले परमात्माको मैं नमस्कार करता हूँ ॥ ५ ॥

चिदानन्दे यत्रादितिजनरयक्षासुरयुतं
विभाने त्रैलोक्यं सति भवति नाश्चर्यजनकम् ।
अनन्ताण्डाधारे तमजमजरात्मानममृतं
शिवं कृष्णं वन्दे निखिलहृदिगं द्रष्टुमभयम् ॥६॥

अनन्त ब्रह्माण्डोंके आधारभूत जिन चिदानन्दमय परमेश्वरकी सनातन सत्ता होनेके कारण ही उनमें प्रतीत होनेवाला यह देवता, मनुष्य, यक्ष और असुर आदिसे युक्त त्रिभुवन आश्चर्यजनक नहीं जान पड़ता—उन अजन्मा, अजर, अमर, निर्भय एवं सर्वान्तर्यामी शिवस्वरूप भगवान् श्रीकृष्णको मैं उनका दर्शन पानेके लिये प्रणाम करता हूँ ॥ ६ ॥

श्रीवासुदेवो भगवान् स एव भक्ताय पार्थाय तु भारते वै ।
मोहापहं शास्त्रमुवाच गीतां सर्वेश्वरं तं शरणं प्रपद्ये ॥७॥

[ ऊपर जिनकी महिमाका वर्णन किया गया है ] उन भगवान् श्रीवासुदेवने ही महाभारत-युद्धमें अपने भक्त अर्जुनके प्रति इस मोहनाशक गीताशास्त्रका उपदेश किया। मैं सम्पूर्ण जगत्के स्वामी उन प्रभुकी शरण लेता हूँ ॥ ७ ॥

—धनपति सूरि

संविदानन्दसन्दोहसान्द्रमिन्दीवरेक्षणम् ।
इन्दिरामन्दिरं देवं वन्दे तं नन्दनन्दनम् ॥ १ ॥

जो ज्ञानानन्दसन्दोहसे घनीभूत हैं, नीलकमलके समान खिले हुए जिनके सुन्दर नेत्र हैं—उन लक्ष्मीनिवास भगवान् नन्दनन्दनको मैं प्रणाम करता हूँ ॥ १ ॥

अज्ञः सुज्ञत्वसीमामनुभवति भवाञ्चैति रङ्कोऽपि शङ्कां
खान्मूको वावदूको व्रजति शिखरिणां पङ्गुरुल्लङ्घ्य सङ्घम् ।
दुःखाब्धेर्नोपलब्धिः स खलु विजयते यत्कृपापाङ्गसङ्गा-
दन्तर्यामी समीपे मम परमगुरुः श्रीयशोदाकिशोरः ॥ २ ॥

जिनके कृपा-कटाक्षका संसर्ग होनेसे अज्ञानी भी ज्ञानकी पराकाष्ठाका अनुभव करने लगता है, दरिद्र भी सांसारिक कष्टसे भय नहीं मानता, गूँगा भी बहुत बड़ा वक्ता हो जाता है, पैरोंसे हीन मनुष्य भी पर्वत-समूहको लाँघ जाता है और दुःखके समुद्रका कभी दर्शन भी नहीं होता—वे मेरे परम गुरु अन्तर्यामी यशोदानन्दन भगवान् श्रीकृष्ण मेरे समीपमें ही विजयी एवं विराजमान हो रहे हैं ॥ २ ॥

अम्भोधिं कुम्भजन्माचुलुकितमकरोन्मूर्ध्नि धत्तेऽतिगुर्वी-
मुर्वीं दर्वीकरोऽपि प्रदहति दहनो वर्षति भावृषेण्यः ।
मेघौघो वाति वातः प्रतपति तपनो रत्नसूर्भूमिरेभि-
र्लोका तीतोऽभिनीतो यदुकुलतिलकानुग्रहो निग्रहो वा ॥ ३ ॥

कुम्भज ऋषि समुद्रको अपने चुल्लूमें लेकर पी गये, शेषनाग इस अत्यन्त भारी पृथ्वीको सिरपर धारण करते और दर्वी ( करछुल ) के समान हल्की मानते हैं, अग्नि सदा जलाता है, वर्षाकालमें मेघसमूह पानी बरसाता है, हवा चलती है, सूर्य तपता है, पृथ्वी रत्न पैदा करती है—इस प्रकार इन सबने यदुकुलतिलक भगवान् श्रीकृष्णके अलौकिक अनुग्रह या निग्रहका ही अभिनय ( प्रदर्शन ) किया है ॥ ३ ॥

वार्ष्णेयब्रह्मशैलादृजुशतपथगा ज्ञानविज्ञानकूला
पार्थस्य प्रार्थनातश्चिरममृतवहा प्रत्यगानन्दसिन्धुम् ।
सम्प्राप्तार्थप्रवाहप्रपतितविततास्वत्थमुन्मूलयन्ती
गीता स्फीता निमङ्क्तुः सकलकलिमलं स्वर्धुनीयं धुनीते ॥४॥

यह गीतारूपिणी उज्ज्वल गङ्गा अपनेमें डुबकी लगानेवाले मनुष्यके सम्पूर्ण कलिमलोंको धो डालती है, यह पार्थकी प्रार्थनापर श्रीकृष्णरूपी ब्रह्मगिरिसे निकलकर सैकड़ों सरल मार्गोंसे होती हुई ज्ञान-विज्ञानरूप दो तटोंके बीचसे होकर चिरकालके लिये अमृतरसको बहाती हुई आत्मानन्द-समुद्रमें जाकर मिली है और अपने अर्थ-प्रवाहमें पड़े हुए विस्तृत जगत्‌रूप अश्वत्थवृक्षका मूलोच्छेद करती जा रही है।* ॥ ४ ॥

आचार्याः सन्ति कुत्राप्यतिविमलधियो वेदशास्त्रागमानां
दुष्प्रापस्तावदास्ते त्रिजगति नितरामात्मतत्त्वोपदेष्टा ।
एवं सत्यर्जुनस्याद्भुतविकलवतो वर्ण्यते किंतु भाग्यं
यस्याचार्यस्य हेतोः स्वयमुपनिषदामर्थ आविर्बभूव ॥ ५ ॥

वेद, शास्त्र और तन्त्रोंके विद्वान् अत्यन्त निर्मल बुद्धिवाले आचार्य कहीं-कहीं ही हैं (सर्वत्र नहीं); उनमें भी आत्मतत्त्वका उपदेश करनेवाला तो तीनों लोकोंमें अत्यन्त दुर्लभ है। ऐसी परिस्थितिमें भी अद्भुत विकलतासे युक्त हुए अर्जुनके भाग्यका क्योंकर वर्णन किया जाय? जिनका आचार्य होनेके लिये उपनिषदोंका अर्थभूत साक्षात् परब्रह्म ही देह धारण करके प्रत्यक्ष प्रकट हो गया ॥ ५ ॥

साक्षाद् वैकुण्ठवाचो निजभजनवतां मुक्तिहेतोः प्रवृत्ताः
सर्वाम्नायाश्च गीताः सततमथ मिथो या वियुक्ता बभूवुः ।
ता एकत्रानुयोक्तुं सुरसरित इवान्तर्नियुक्तो विनेत्रा
देवेनान्तःप्रवृत्तोऽस्म्यहमिह भविता तावताहं कृतार्थः ॥ ६ ॥

सम्पूर्ण वेद और गीता—ये साक्षात् विष्णुभगवान्‌की वाणी हैं और ये सभी गङ्गाजीकी भाँति सदा भगवान्‌का भजन करनेवाले मनुष्योंकी मुक्तिके लिये ही प्रवृत्त हुए हैं। किन्तु इनमें जो-जो वचन परस्पर वियुक्त (विरुद्ध) से प्रतीत होते हैं, उन सबका एकत्र समन्वय करनेके लिये सर्वनियन्ता परमात्माने अन्तःकरणमें प्रेरणा करके जो मुझे इस कार्यमें प्रवृत्त किया है, इतनेहीसे मैं कृतार्थ हो जाऊँगा ॥६॥

एतस्मिन् भगवच्छास्त्रे न यौक्तिकमताग्रहः ।
सर्वोपनिषदध्यात्ममेतदात्मानुभूतिकृत् ॥ ७ ॥

भगवान्‌के इस गीताशास्त्रमें युक्तिवादियोंका मताग्रह नहीं है, यह तो आत्मतत्त्वका अनुभव करानेवाला सम्पूर्ण उपनिषदोंका सारभूत अध्यात्मशास्त्र है।

—दैवज्ञ पण्डित सूर्य

अशेषगुणपूर्णाय दोषदूराय विष्णवे ।
नमः श्रीप्राणनाथाय भक्ताभीष्टप्रदायिने ॥ १ ॥

जो समस्त कल्याणमय गुणोंसे परिपूर्ण और सब प्रकारके दोषोंसे दूर हैं—भक्तोंको अभीष्ट फल देनेवाले उन लक्ष्मीके प्राणनाथ भगवान् विष्णुको प्रणाम है ॥ १ ॥

—श्रीराघवेन्द्र

यस्यासीत् गले पयोधिमथनप्रोद्भूतहालाहल-
ज्वालादुःस्थजगत्त्रयीभयभरध्वान्तं निपीतं सुरैः ।
चिह्नैराशुनिगीर्णभक्तजनतादुःखानलप्रोद्भव-
धूमोत्पादितकज्जलं भगवते तस्मै नमः सर्वदा ॥ १ ॥

जिस समय समुद्रका मन्थन करनेपर उससे हालाहल विष प्रकट हुआ और उसकी भयङ्कर ज्वालासे तीनों लोक दग्ध होने लगे, उस समय शङ्करजीने उस विषको—जो मानो दुःखमें पड़ी हुई त्रिलोकीका महान् भयरूपी अन्धकार ही था—दयावश पी लिया; इससे उनके कण्ठमें काला दाग पड़

* इस श्लोकमें वाच्य रूपक अलङ्कारके द्वारा व्यतिरेक अलङ्कार अभिव्यञ्जित हुआ है और इसके द्वारा गीताके महत्त्वको गङ्गासे बढ़कर बताया गया है। गङ्गा केवल त्रिपथगा है और यह 'शतपथगा' है, उसके मार्ग टेढ़े हैं और इसके ऋजु (सीधे)। उसके कूल पार्थिव एवं जड हैं और इसके ज्ञान-विज्ञान हैं। वह केवल जल (जड) को बहाती है और यह चेतन अमृतरस बहाती है। वह जलराशि (या जडराशि) में मिलती है और यह आत्मानन्द-समुद्रमें। उसका जल कभी-कभी बाढ़के अवसरपर मैला भी होता है, पर यह सदा ही स्फीत—उज्ज्वल रहती है। वह भगीरथकी कठोर तपस्यापर प्रकट हुई और यह केवल पार्थकी प्रार्थना सुनकर ही प्रकट हो गयी। इससे इसकी अधिक दयालुता सूचित होती है। वह सारे मलोंको—अज्ञानादिको नहीं दूर करती; किन्तु यह सम्पूर्ण मलोंको धो डालती है। इस प्रकार यह श्लोक ध्वनिकाव्यके अन्यतम भेद—'स्वतःसम्भवी अलङ्कार-व्यङ्ग्य अलङ्कार' नामक काव्यका नमूना है।

